

# श्रीमहावीरस्तुतिः।



**गाथा**—पुच्छिस्सु णं समणा माहणा य,
अगारिणो या परतित्थिया य।
से केइ णेगंतहियं धम्ममाहु,
अणेलिसं साहुसमिक्खयाए ॥१॥

**छाया**—पृष्टवन्तः श्रमणा ब्राह्मणाश्च,
अगारिणश्च परतीर्थिकाश्च ।
स क इत्येकान्तहितं धर्ममाह,
अनीदृशं साधुसमीक्षया ॥१॥

**अन्वयार्थ**—(**समणा**) साधु (**माहणा**) ब्राह्मण (**य**) और (**अगारिणो**) श्रावक लोग (**य**) तथा (**परितित्थिया**) बौद्ध आदि परमतावलम्बी (**पुच्छिस्सु**) पूछने लगे कि जिसने (**साहुसमिक्खयाए**) भली भांति विचार करके (**णेगंतहियं**) सर्वथा हित कारक (**अणेलिसं**) अनुपम (**धम्मं**) धर्म (**आहु**) कहा है (**से**) वह (**केइ**) कौन है ?॥

**भावार्थ**—सुधर्मास्वामी से जम्बूस्वामी पूछने लगे, आर्य! संसार समुद्र से पार करनेवाला हितकारी और अनुपम धर्म किसने बताया है? ऐसा प्रश्न मैं साधु, श्रावक तथा अन्य मतावलम्बियों ने पूछा है ॥१॥

**गाथा**--कहं च णाणं कहं दंसणं से,
सीलं कहं नायसुतस्स आसी ।
जाणासि णं भिक्खु ! जहातहेणं,
अहासुतं बूहि जहाणिसंतं ॥ २ ॥

**छाया**--*कथञ्च ज्ञानं कथं दर्शनं तस्य,*
*शीलं कथं ज्ञातसुतस्यासीत् ।*
*जानीषे भिक्षो ! याथातथ्येन,*
*यथाश्रुतं ब्रूहि यथानिशान्तम् ॥*

**अन्वयार्थ**--( **से** ) उस ( **नायसुतस्स** ) भगवान् महावीर का ( **णाणं** ) ज्ञान ( **कहं** ) कैसा था, ( **दंसणं** ) दर्शन ( **कहं** ) कैसा था, और ( **सीलं** ) शील ( **कहं** ) कैसा था ( **भिक्खु!** ) हे सुधर्मास्वामिन् ! आप ( **जहातहेणं** ) ठीक ठीक ( **जाणासि** ) जानते हो अतः ( **अहासुतं** ) जैसा सुना है और ( **जहाणिसंतं** ) जैसा निश्चय किया है, वैसा ( **बूहि** ) कहो ॥

**भावार्थ**--जम्बूस्वामी सुधर्मा स्वामी से फिर पूछने लगे कि, हे सुधर्म स्वामिन् ! आप ठीक ठीक जानते हैं, इसलिये कृपा करके यह बताइये कि भगवान् महावीर का ज्ञान कैसा था ? और उन्होने उसे कैसे पाया था ? तथा उन का दर्शन-सामान्यप्रतिभास और यम नियम आदि शील किस प्रकार के थे ॥ २ ॥

**गाथा**--खेयन्ने से कुसले महेसी,
अणंतनाणी य अणंतदंसी ।
जसंसिणो चक्खुपहे ठियस्स
जाणाहि धम्मं च धिइं च पेहि ॥३॥

**छाया**—खेदज्ञः (क्षेत्रज्ञः) स कुशलो महर्षिः,

अनन्तज्ञानी च अनन्तदर्शी ।

यशस्वी चक्षुष्पथे स्थितस्य,

जानीहि धर्मञ्च धृतिञ्च प्रेक्षस्व ॥३॥

**अन्वयार्थ**—(**से**) भगवान् महावीर (**खेयन्ने**) खेद अथवा क्षेत्र-आत्मा को जानने वाले (**कुसले**) कुशल (**महेसी**) महर्षि (**अणंतनाणी**) अनन्त ज्ञानवान् (**अणंतदंसी**) अनन्त दर्शनवाले (**य**) और (**जसंसिणो**) यशस्वी हैं । अतः अर्हन्त दशामें भगवान् को (**चक्खुपहे**) आँखो के विषय रूप से (**ठियस्स**) स्थित (**जाणाहि**) जानो (**च**) और (**धम्मं**) भगवान् के बताए हुए धर्म को (**च**) और (**धिइं**) संयम की दृढ़ता को (**पेहि**) देखो ॥

**भावार्थ**—जम्बूस्वामी के इस प्रकार पूछने पर सुधर्मा स्वामी भगवान के दर्शन, ज्ञान, शील और यश आदि का वर्णन करने लगे। बोले-भगवान् महावीर, संसारी जीवों के दुःखको-जो कि कर्मों के फलसे पैदा होता है जानते थे, क्योंकि उसके दूर करने का यथावत् उपदेश दिया है। आत्मा के सच्चे स्वरूप के ज्ञाता थे, कर्मरूपी कुश को उखाड़ने में कुशल थे, महान् ऋषि थे, अनन्तपदार्थों के जानने वाले होने से अनन्त ज्ञानी थे, अनन्तदर्शन-केवलदर्शनवाले थे, तथा अक्षय और अतुल कीर्तिवाले थे। अतएव भगवान को अर्हन्तदशा में आंखो के समान सूक्ष्मादि पदार्थों के दिखाने वाले जानकर उनके बताए हुए धर्म को, तथा चरित्र सम्बन्धी दृढ़ता को विचारो ॥३॥

**गाथा**--उड्ढं अहेयं तिरियं दिसासु,

तसा य जे थावर जे य पाणा ।

**से णिच्चणिच्चेहि समिक्ख पन्ने,**
**दीवे व धम्मं समियं उदाहु ॥ ४ ॥**

**छाया**--उर्ध्वमधस्तिर्यक्षु दिक्षु.
त्रसाश्च ये स्थावरा ये च ।
स नित्यानित्याभ्यां समीक्ष्य प्राज्ञ:.
दीप ( द्वीप ) इव धर्मं समितमुदाह ॥ ४ ॥

**अन्वयार्थ**-- ( **से** ) उन ( **पन्ने** ) केवलज्ञानी भगवान् महावीर ने ( **उड्ढं** ) ऊर्ध्व (**अहेयं** ) अधः और ( **तिरियं** ) तिरछी ( **दिसासु** ) दिशाओं में ( **जे** ) जो ( **तसा** ) त्रस ( **य** ) और ( **थावर** )स्थावर ( **पाणा** ) प्राणी हैं, उनको (**णिच्चणिच्चेहि**)नित्य रूप से और अनित्य रूप से( **समिक्ख** ) जानकर ( **दीवे व** )दीपक की नाई अथवा संसार रूप समुद्र में गिरे हुए जीवों के लिये द्वीप की भांति ( **धम्मं** )धर्म को (**समियं**)समानभाव से( **उदाहु** )प्रतिपादन किया ॥

**भावार्थ**--सुधर्मास्वामी फिर बोले-भगवान् महावीर ने त्रस और स्थावर जीवों को, जो ऊपर नीचे और इधर उधर स्थित हैं अर्थात् सब जगह मौजूद हैं, पर्यायार्थिक नय की अपेक्षा अनित्य और द्रव्यार्थिकनय की अपेक्षा नित्य जाना । अतएव उन ज्ञानवान् भगवान् ने ऐसे उत्तम धर्म का उपदेश दिया जोकि ससार रूपी समुद्र में पड़े हुए प्राणियों को द्वीप की तरह सहारा देने वाला है । और अज्ञान रूप अन्धकार को दूर करने के लिये दीपक के समान है । पूर्वोक्त कथन से बौद्ध आदि अनात्मवादी मतों का खंडन किया गया है तथा वृक्ष आदि में जीव है ऐसा सिद्ध किया गया है, और जैन दर्शन के स्याद्वाद सिद्धान्त का भी प्रतिपादन कर दिया गया है ॥४॥

**गाथा**--से सव्वदंसी अभिभूय नाणी,
णिरामगंधे धिइमं ठितप्पा ।
अणुत्तरे सव्वजगंसि विज्जं,
गंथा अतीते अभए अणाऊ ॥ ५ ॥

**छाया**--*स सर्वदर्शी अभिभूय ज्ञानी,*
*निरामगंधो धृतिमान् स्थितात्मा ।*
*अनुत्तरः सर्वजगति विद्वान्.*
*ग्रन्थातीतोऽभयोऽनायुः ॥ ५ ॥*

**अन्वयार्थ**--( **से** ) वह ( **सव्वदंसी** ) सर्वदर्शी भगवान् ( **अभिभूय** ) क्षायोपशमिक ज्ञानों को जीत कर ( **नाणी** ) केवल ज्ञानवान् ( **णिरामगंधे** ) निर्दोष चारित्र पालने वाले ( **धिइमं** ) धीर ( **ठितप्पा** ) अपनी आत्मा में स्थित-लवलीन ( **सव्वजगंसि** ) समस्त संसार में ( **अणुत्तरे** ) सर्वोत्कृष्ट ( **विज्जं** ) पदार्थों के जानने वाले अर्थात् विद्वान् ( **गंथा** ) परिग्रह से ( **अतीते** ) रहित ( **अभए** ) भय रहित ( **अणाऊ** ) और आयु रहित थे ॥

**भावार्थ**--भगवान् महावीर स्वामी सामान्यरूप से पदार्थों के जानने वाले, तथा मति श्रुत अवधि और मनःपर्यय इन चार क्षयोपशमजन्य ज्ञानों को हटाकर केवलज्ञान वाले थे। क्योंकि ज्ञान और चारित्र से मोक्ष होता है। इस लिये भगवान् के ज्ञान का वर्णन करके चारित्र का वर्णन करते हैं। भगवान महावीर मूल और उत्तर गुणों को पूर्णतया पालन करते तथा अनेक विघ्न बाधाओं एवं परिषहों के आनेपर भी चारित्र से चलायमान नहीं होते थे। भगवान् तीन लोक में सब से श्रेष्ठ विद्वान् परिग्रह से रहित अतएव निर्ग्रन्थ सात प्रकार के भयों से रहित, तथा समस्त कर्मों से मुक्त थे ॥ ५ ॥

**गाथा—से भूइपराणे अणिएअचारी,**
**ओहंतरे धीरे अणंतचक्खू ।**
**अणुत्तरं तप्पति सूरिए वा,**
**वइरोयणिंदे व तमं पगासे ॥६॥**

**छाया—**स भूतिप्रज्ञोऽनियतचारी.
ओघंतरो धीरोऽनन्तचक्षुः ।
अनुत्तरं तप्यति सूर्य इव,
वैरोचनेन्द्र इव तमः प्रकाशः ॥६॥

**अन्वयार्थ—(से)** वह भगवान् **(भूइपराणे)** अत्यन्त बुद्धिमान् **(अणिएअचारी)** अप्रतिबद्ध विहार करनेवाले **(ओहंतरे)** संसार रूपी समुद्र को तिरनेवाले, **(धीरे)** धीर **(अणंतचक्खु)** अनन्त ज्ञानवान् **(अणुत्तरं)** सबसे ज्यादा **(तप्पति)** तपस्या करनेवाले **(सूरिए वा)** सूरज की भांति तथा **(वइरोयणिंदे व)** वैरोचन नामक अग्नि की तरह **(तमं)** अज्ञान-अन्धकार का नष्ट करके **(पगासे)** ज्ञान को प्रकाशित करनेवाले थे॥

**भावार्थ—**उन भगवान् महावीर की प्रज्ञा संसार का मंगल करने वाली एवं रक्षा करने वाली थी। उनका विहार अप्रतिबद्ध था, क्योंकि वह सब प्रकार के परिग्रह से परे थे। चारित्र संसार रूप समुद्र से पार करने वाला था। परिषहों को समान भाव से सहन करनेवाले अतएव धीर, तथा धी-बुद्धि से राजित-शोभित थे। ज्ञेय पदार्थ अनन्त हैं उन सब को भगवान् जानते थे, अतएव अनन्त ज्ञानवान् थे। दुनिया में सब से अधिक तप करनेवाले थे। और जिस तरह सूर्य अन्धकार को नष्ट करता है, अथवा वैरोचन नामक अग्नि के जलने से जैसे अन्धकार नहीं रह सकता, उसी तरह भगवान् भी अज्ञान रूप अन्धकार को नाश करनेवाले थे॥ ६ ॥

गाथा—अणुत्तरं धम्ममिणं जिणाणं,
णेया मुणी कासव आसुपन्ने ।
इंदे व देवाण महाणुभावे,
सहस्स णेता दिवि णं विसिट्टे ॥७॥

छाया--अनुत्तरं धर्ममिमं जिनानाम् ,
नेता मुनिः काश्यप आशुप्रज्ञः ।
इन्द्र इव देवानां महानुभावः,
सहस्राणां नेता दिवि विशिष्टः ॥७॥

अन्वयार्थ--(जिणाणं) जिन भगवान् के (इणं) इस (अणुत्तरं) सर्वश्रेष्ठ (धम्मं) धर्म के (णेया) नेता, (मुणी) मुनि, (कासव) काश्यपगोत्रीय (महाणुभावे) महाप्रभावशाली भगवान् महावीर (दिवि) स्वर्ग में (सहस्स) हजारों (देवाण) देवों के (इंदे व) इन्द्र की नाई (विसिट्टे) रूप और गुण आदि में सब से प्रधान (णेता) नेता थे ॥

भावार्थ--जिस तरह स्वर्ग के सब देवों में इन्द्र रूप गुण और ऐश्वर्य आदि गुणों में प्रधान होता है, उसी तरह भगवान् महावीर स्वामी सब लोगों में उत्तम थे । ऋषभ आदि पूर्व २३ तीर्थंकरों द्वारा प्रतिपादित धर्म के नेता-प्रचारक थे । इस कथन से उनका भ्रम दूर किया है जो महावीर स्वामी को ही जैनधर्म का संस्थापक मानते हैं । क्योंकि महावीर स्वामी जैनधर्म के संस्थापक नहीं, किन्तु उनके पहले होनेवाले २३ तीर्थंकरों द्वारा प्ररूपित धर्म के प्रचारकमात्र थे । प्रभु का गोत्र काश्यप था ॥७॥

गाथा--से पन्नया अक्खयसागरे वा,
महोदही वावि अणंतपारे ।

**अणाइले वा अकसाइ मुक्के,**

**सक्के व देवाहिवई जुईमं ॥ ८ ॥**

**छाया**--*स प्रज्ञयाऽक्षयसागरो वा,*

*महोदधिरिव अनन्तपारः ।*

*अनाविलो वा अकषायी मुक्तः,*

*शक्र इव देवाधिपतिर्द्युतिमान् ॥ ८ ॥*

**अन्वयार्थ--(से)** वह भगवान् महावीर **(पन्नया)** बुद्धि से **(अणंतपारे)** अनन्तपारवाले तथा **(अणाइले)** शुद्ध जलवाले **(महोदहीव)** स्वयम्भूरमण समुद्र की भांति **(अक्खयसायरे)** अक्षयसमुद्र थे तथा **(अकसाइ)** कषाय से रहित **(मुक्के)** कर्मों से मुक्त **(देवाहिवई)** तथा देवो के स्वामी **(सक्के व)** इन्द्र की तरह **(जुईमं)** दीतिमान् थे ॥

**भावार्थ**--भगवान् की उपमा किसी अन्यपदार्थ से नहीं दी जा सकती । किन्तु एकदेशीय उपमा सागर से दी गई है । अर्थात् जिस प्रकार स्वयंभूरमण अनन्त पारवाला है, उसी तरह भगवान् द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा अनन्त ज्ञानवान् थे । समुद्र का जल जैसे निर्मल होता है, भगवान् का ज्ञान भी उसी तरह स्पष्ट अर्थात् कलुषतारहित था। भगवान् कषाय से रहित तथा ज्ञानावरणादि कर्मों के वन्धन से मुक्त थे। जैसे इन्द्र का प्रभाव देवों पर होता है, उसी तरह भगवान् का प्रभाव भी प्रायः प्राणी मात्र पर था ॥८॥

**गाथा--से वीरिएणं पडिपुन्नवीरिए,**

**सुदंसणे वा णगसव्वसेट्ठे ।**

**सुरालए वासिमुदागरे से,**

**विरायए णेगगुणोववेए ॥९॥**

**छाया**--स वीर्येण प्रतिपूर्णवीर्यः,

सुदर्शन इव नगसर्वश्रेष्ठः ।

सुरालयवासिमुदाकरः स-

विराजतेऽनेकगुणोपपेतः ॥९॥

**अन्वयार्थ**--**(से)** भगवान् **(वीरिएणं)** बल से **(पडिपुन्नवीरिए)** पूर्णशक्तिवाले थे, तथा **(वा)** जैसे **(सुदंसणे)** सुमेरु पर्वत **(णगसव्वसेट्ठे)** सब पर्वतो में श्रेष्ठ है, उसी प्रकार प्रभु महावीर भी सर्वश्रेष्ठ थे । और सुमेरु जैसे **(सुरालयवासिमुदागरे)** देवों को हर्ष पैदा करने वाला होता है, वैसे ही भगवान् सब को हर्ष पैदा करनेवाले थे, तथा सुमेरु जैसे **(णेगगुणोववेए)** अनेक गुणों से शोभित होता है **(से)** भगवान् भी अनेक उत्तमोत्तम गुणों से शोभायमान थे ॥

**भावार्थ**--भगवान् का वीर्यान्तराय कर्म बिलकुल नष्ट हो गया था । अतएव उनमें अनन्त वीर्य-अनन्त शक्ति का प्रादुर्भाव हो गया था । सुमेरु पर्वत जैसे सब पर्वतो में श्रेष्ठ है, भगवान् भी शक्ति आदि गुणों से सर्वश्रेष्ठ थे । तथा स्वर्ग जैसे देवों को हर्षजनक होता है, उसी प्रकार सुमेरु भी हर्ष जनक है. और उसी प्रकार भगवान् भी प्राणीमात्र के हर्ष के उत्पादक थे । सुमेरु जैसे अनेक गुणों से-सुनहरी रंग, चन्दनादि गंध और उत्तम फलों से-शोभित होता है. भगवान् भी ज्ञान, शक्ति, आदि गुणों से विराजमान थे ॥९॥

**गाथा**--सयं सहस्साण उ जोयणाणं,

तिकंडगे पंडगवेजयंते ।

से जोयणे णवणवते सहस्से,

उद्धुस्सितो हेट्ठ सहस्समेगं ॥ १० ॥

**छाया**--शतं सहस्राणां तु योजनानाम्,
त्रिकण्डकः पण्डकवैजयन्तः ।
स योजने नवनवतिसहस्रे,
उच्छ्रितोऽधः सहस्रमेकम् ॥ १० ॥

**अन्वयार्थ**--( **से** )वह सुमेरु पर्वत ( **सयं सहस्साण** ) एक लाख ( **जोयणाणं** ) योजन का है ( **तिकंडगे** ) तीन भाग वाला है ( **पंडगवेजयंते** ) जिसकी पाण्डुक वन ध्वजा है, तथा ( **णवणवते** ) (९९)निन्यानवे ( **सहस्से** )हजार ( **जोयणे** ) योजन ( **उद्धुस्सिते** ) ऊँचा है, और ( **एगं** ) एक ( **सहस्सं** ) हजार ( **हेट्टं** ) नीचा है ॥

**भावार्थ**--इस गाथा मे भगवान् की उपमाभूत सुमेरुगिरि का वर्णन किया गया है । सुमेरु एक लाख योजन ऊँचा है, निन्यानवे हजार योजन ऊपर तथा एक हजार योजन नीचे है । इसके तीन कंटक- भाग हैं तीन कण्टकों मे से सबसे ऊपर वाले कण्टक पर पण्डुक वन है । वह ऐसा जान पड़ता है, मानो ध्वजा है । यह सुमेरु पर्वत जैसे समस्त मध्यलोक में व्याप्त है, भगवान् के ज्ञान और दर्शन आदि गुण भी समस्त लोकालोक में व्याप्त है ॥ १० ॥

**गाथा**--**पुट्ठे णभे चिट्ठइ भूमिवट्ठिए,**
**जं सूरिया अणुपरिवट्टयंन्ति ।**
**से हेमवन्ने बहुनंदणे य,**
**जंसी रतिं वेदयन्ती महिंदा ॥११॥**

**छाया**--स्पृष्टो नभसि तिष्ठति भूम्यवस्थितः,
यं सूर्या अनुपरिवर्त्तयन्ति ।

स हेमवर्णो बहुनन्दनश्च,

यस्मिन् रतिं वेदयन्ति महेन्द्राः ॥११॥

**अन्वयार्थ**–(**से**) वह सुमेरु (**णभे**) आकाश को (**पुट्टे**) स्पर्श करके (**चिट्ठइ**) स्थित है, तथा (**भूमिवट्टिए**) भूमि को छूकर स्थित है (**जं**) जिसकी (**सूरिया**) सूर्य (**अणुपरिवट्टयंति**) प्रदक्षिणा करते है, और जो (**हेमवन्ने**) सोने की जैसी कान्ति वाला है, जिसमें (**बहु**) बहुत अर्थात् चार (**नंदणे**) नन्दनादि वन है, (**जंसी**) तथा जिस में (**महिंदा**) महेन्द्र आकर (**रतिं**) रति का (**वेदयती**) अनुभव करते है ॥

**भावार्थ**--फिर भी सुमेरु का वर्णन करते है-वह सुमेरु पर्वत ऊपर आकाश को व्याप्त करके तथा नीचे भूमि को स्पर्श करके स्थित है, अतएव वह ऊर्ध्वलोक अधोलोक और तिर्यक्लोक को स्पर्श करने वाला है। ज्योतिष्क विमान उसकी प्रदक्षिणा किया करते है। उसका रंग सोने का सा पीला है। उसके ऊपर चार वन है। भूमि में भद्रशाल वन है, उसके पांच सौ योजन ऊपर नन्दन वन है, उसके बासठ हजार योजन ऊपर सौमनस वन है, उसमें छत्तीस हजार योजन ऊपर पाण्डुक वन है। [illegible] वह अनेक क्रीडास्थलों से युक्त है। और उसमें देव और देवेन्द्र [illegible] रतिक्रीड़ा का अनुभव करते है ॥११॥

मू.गा–से पव्वए सद्दमहप्पगासे,

विरायती(ति) कंचणमट्ठवन्ने।

अणुत्तरे गिरिसु य पव्वदुग्गे,

गिरीवरे से जलिए व भोमे॥१२॥

छाया–[illegible]

[illegible]

*अनुत्तरो गिरिषु च पर्वदुर्गो,*
*गिरिवरः स ज्वलितो भौम इव ॥१२॥*

**अन्वयार्थ**--(**से**)वह(**पव्वए**)सुमेरु पर्वत(**सद्दमहप्पगासे**)शब्द से गुंजायमान है, तथा(**कंचणमट्ठवन्ने**) सोने की तरह पीले वर्ण वा (**विराजते**) शोभित होता है (**गिरिसु**)सब पर्वतों में (**अणुत्तरे**) है (**पव्वदुग्गे**) पर्व अर्थात् मेखला आदि के कारण दुर्गम है, और (**से**) वह (**गिरिवरे**)सब में प्रधान सुमेरु (**भोमे व**)पृथ्वी की तरह (**जलि**... कान्ति वाला है ॥१२॥

**भावार्थ**--शब्द का स्वभाव ही गूंजने का है। छोटे २ पर्वत औ मकानो के पास भी अगर आवाज़ की जाती है, तो प्रतिध्वनि होती है और वह भी इतनी तेज़ कि पहला शब्द भी उतना जोर का नहीं होत सुमेरु पर्वत देवताओ का क्रीडास्थान है, अतएव वह भी उन के द्वा की गई ध्वनियों से गूंजता है, और वह गूंज प्रबल होती है। इसी त परमात्मा महावीर स्वामी की दिव्यध्वनि प्रबल होती है और ज़ोरदार होती है, यही कारण है कि भगवान् के सदुपदेश का अमिट तथा शी प्रभाव होता है। पर्वत के पीले रंग की भांति महावीर स्वामी का पी रंग का शरीर दर्शनीय था। जैसे सुमेरु पर चढ़ना मुश्किल है, उ प्रकार भगवान् को जीतना भी टेढ़ी खीर है, क्योंकि भगवान् सर्वज्ञ थे ॥१२

**गाथा**--**महीइ मज्झम्मि ठिये णगिंदे,**
**पन्नायते सूरियसुद्धलेसे।**
**एवं सिरीए उ स भूरिवन्ने,**
**मणोरमे जोयइ अच्चिमाली ॥१३॥**

**छाया**—मह्यां मध्ये स्थितो नगेन्द्रः

प्रज्ञायते सूर्यवच्छुद्धलेश्यः ।

एवं श्रिया तु स भूरिवर्णः

मनोरमो द्योतयत्यर्चिमालीव ॥१३॥

**अन्वयार्थ**—(**महीइ**) पृथ्वी के (**मज्झम्मि**) मध्य में (**ठिये**) स्थित (**णगिंदे**) पर्वतों में प्रधान सुमेरु (**पन्नायते**) लोक में उत्कृष्ट रूप से जाना जाता है, तथा (**सूरियसुद्धलेसे**) सूर्य के जैसे शुद्ध तेज वाला (**एवं**) पूर्वोक्त प्रकार की (**सिरीए**) लक्ष्मी से (**उ**) विशेष प्रकार से (**भूरिवन्ने**) विचित्र २ रत्नों से शोभित होने से अनेक वर्ण वाला (**मणोरमे**) मनोहर (**अच्चिमाली**) सूर्य की तरह (**जोयइ**) दशों दिशाओं को प्रकाशित करता है ॥

**भावार्थ**—रत्नप्रभा पृथ्वी के मध्यदेश में जम्बूद्वीप है, और जम्बूद्वीप के ठीक बीच में सब पर्वतों में प्रधान सुमेरु पर्वत है; क्योंकि सुमेरु पर्वत २ धात की खण्ड और २ अर्द्धपुष्कर द्वीप में भी हैं, किन्तु उनकी ऊंचाई ८४ हजार योजन ही है. और जम्बूद्वीप के मध्यभागस्थ सुमेरु एक लाख योजन ऊंचा है; इसलिए यह पर्वत सब पर्वतों में प्रधान कहा जाता है। इसी प्रकार ऋषि मुनि और महात्मा तो बहुत हैं, किन्तु उन सब में भगवान् महावीर प्रधान थे। सुमेरु पर सूर्य की प्रभा पड़ने से जैसे वह चमकने लगता है भगवान का शरीर भी वैसा ही चमकदार एवं प्रभाशाली था। भगवान अष्ट प्रातिहार्य आदि लक्ष्मी से शोभायमान थे, और अज्ञानान्धकार को नाश करने वाले थे। सूरियसुद्धलेसे तथा अच्चिमाली जोयइ इन दो शब्दों से यह मालूम होता है कि भगवान का शरीर स्वयं प्रकाशमान था, तथा वह जगत् को ज्ञान का प्रकाश भी देते थे ॥१३॥

अनुत्तरो गिरिषु च पर्वदुर्गो,
*गिरिवरः स ज्वलितो भौम इव ॥१२॥*

**अन्वयार्थ**--(**से**)वह(**पव्वए**)सुमेरु पर्वत(**सद्दमहप्पगासे**)शब्द
से गुंजायमान है, तथा(**कंचणमट्ठवन्ने**) सोने की तरह पीले वर्ण वा
(**विराजते**) शोभित होता है (**गिरिसु**)सब पर्वतों में (**अणुत्तरे**)
है (**पव्वदुग्गे**) पर्व अर्थात् मेखला आदि के कारण दुर्गम है, और (**से**)
वह (**गिरिवरे**)सब में प्रधान सुमेरु (**भोमे व**)पृथ्वी की तरह (**जलि**
कान्ति वाला है ॥१२॥

**भावार्थ**--शब्द का स्वभाव ही गूंजने का है। छोटे २ पर्वत और
मकानो के पास भी अगर आवाज़ की जाती है, तो प्रतिध्वनि होती
और वह भी इतनी तेज़ कि पहला शब्द भी उतना जोर का नहीं होत
सुमेरु पर्वत देवताओ का क्रीड़ास्थान है, अतएव वह भी उन के द्व
की गई ध्वनियों से गूंजता है, और वह गूंज प्रबल होती है। इसी त
परमात्मा महावीर स्वामी की दिव्यध्वनि प्रबल होती है और ज़ोरदार
होती है, यही कारण है कि भगवान् के सदुपदेश का अमिट तथा श
प्रभाव होता है। पर्वत के पीले रंग की भांति महावीर स्वामी का प
रंग का शरीर दर्शनीय था। जैसे सुमेरु पर चढ़ना मुश्किल है, उ
प्रकार भगवान् को जीतना भी टेढ़ी खीर है, क्योंकि भगवान् सर्वज्ञ थे ॥१

**गाथा--महीइ मज्झम्मि ठिये णगिंदे,**
**पन्नायते सूरियसुद्धलेसे।**
**एवं सिरीए उ स भूरिवन्ने,**
**मणोरमे जोयइ अच्चिमाली ॥१३॥**

**छाया**—मह्यां मध्ये स्थितो नगेन्द्रः

प्रज्ञायते सूर्यवच्छुद्धलेश्यः ।

एवं श्रिया तु स भूरिवर्णः

मनोरमो द्योतयत्यर्चिमालीव ॥१३॥

**अन्वयार्थ**—(**महीइ**) पृथ्वी के (**मज्झम्मि**) मध्य में (**ठिये**) स्थित (**णगिंदे**) पर्वतो में प्रधान सुमेरु (**पन्नायते**) लोक में उत्कृष्ट रूप से जाना जाता है, तथा (**सूरियसुद्धलेसे**) सूर्य के जैसे शुद्ध तेज वाला (**एवं**) पूर्वोक्त प्रकार की (**सिरीए**) लक्ष्मी से (**उ**) विशेष प्रकार से (**भूरिवन्ने**) विचित्र २ रत्नो से शोभित होने से अनेक वर्ण वाला (**मणोरमे**) मनोहर (**अच्चिमाली**) सूर्य की तरह (**जोयइ**) दशो दिशाओ को प्रकाशित करता है ॥

**भावार्थ**—रत्नप्रभा पृथ्वी के मध्यदेश में जम्बूद्वीप है, और जम्बूद्वीप के ठीक बीच में सब पर्वतो में प्रधान सुमेरु पर्वत है; क्योकि सुमेरु पर्वत २ धात की खण्ड और २ अर्द्धपुष्कर द्वीप में भी हैं, किन्तु उनकी ऊचाई ८५ हजार योजन ही है, और जम्बूद्वीप के मध्यभागस्थ सुमेरु एक लाख योजन ऊंचा है; इसलिए यह पर्वत सब पर्वतों में प्रधान कहा जाता है। इसी प्रकार ऋषि मुनि और महात्मा तो बहुत हैं, किन्तु उन सब में भगवान् महावीर प्रधान थे। सुमेरु पर सूर्य की प्रभा पड़ने से जैसे वह चमकने लगता है भगवान् का शरीर भी वैसा ही चमकदार एवं प्रभाशाली था। भगवान् अष्ट प्रातिहार्य आदि लक्ष्मी से शोभायमान थे, और अज्ञानान्धकार को नाश करने वाले थे। सूरियसुद्धलेसे तथा अच्चिमाली जोयइ इन दो शब्दो से यह मालूम होता है कि भगवान् का शरीर स्वयं प्रकाशमान था, तथा वह दूसरों को ज्ञान का प्रकाश भी देते थे ॥१३॥

**गाथा—सुदंसणस्सेव जसो गिरिस्स,**

**पवुच्चइ महतो पव्वयस्स ।**

**एतोवमे समणे नायपुत्ते,**

**जाईजसोदंसणनाणसीले ॥ १४ ॥**

**छाया—**सुदर्शनस्येव यशो गिरेः,

प्रोच्यते महतः पर्वतस्य ।

एतदुपमः श्रमणो ज्ञातपुत्रो,

जातियशोदर्शनज्ञानशीलः ॥ १४ ॥

**अन्वयार्थ—( महतो )** महान् **( पव्वयस्स )** पर्वत **(सुदंसणस्सेव )** सुदर्शन **( गिरिस्स )** मेरु पर्वत का **( जसो )**यश-कीर्ति जैसे कहा है उसी प्रकार **( पवुच्चइ )** भगवान् की कीर्ति करते है **( एतोवमे )** पूर्वकथित उपमा से उपमित **( समणे )**श्रमण **( नायपुत्ते )** ज्ञातपुत्र भगवान् महावीर **( जाईजसोदंसणनाणसीले )**जाति, यश, दर्शन, ज्ञान, और शील में श्रेष्ठ थे ॥

**भावार्थ**--भगवान् की एकदेशीय उपमा सुमेरु पर्वत से दी गई थी। और इसी प्रसंग को लेकर सुमेरु का कीर्तिगान किया है । अब फिर उपमेय का अर्थात् भगवान् महावीर का वर्णन करते है—कि ज्ञातवंश के क्षत्रिय कुल में उत्पन्न हुए भगवान् समस्त जाति वालो मे, तमाम यशस्वी लोगो में, समस्त ज्ञानवालो तथा दर्शनवालो में और सब चारित्रनिष्ठ पुरुषो में श्रेष्ठ थे ॥१४॥

**गाथा--गिरी (रि) वरे वा निसहाऽऽययाणं,**

**रुयए व सेट्ठे वलयायताणं ।**

तओवमे से जगभूइपन्ने,

मुणीण मज्झे तमुदाहु पन्ने ॥१५॥

**छाया**--गिरिवरो वा निषध आयतानां,

रुचक इव श्रेष्ठो वलयायतानाम ।

तदुपमः स जगति भूतिप्रज्ञः,

मुनीनां मध्ये तमुदाह प्रज्ञः ॥ १५ ॥

**अन्वयार्थ**--**(वा)** जैसे **(निसह)** निषध **(आययाणं)** लम्बे-पर्वतो में **(गिरिवरे)** श्रेष्ठ पर्वत है तथा **(व)** जैसे **(रुयए)** रुचक पर्वत **(वलयाययाणं)** गोल पर्वतो मे **(सेट्ठे)** श्रेष्ठ है **(तओवमे)** उन की तरह **(से)** भगवान् महावीर भी **(जगभूइपन्ने)** संसार में प्रभूत प्रज्ञा वाले हैं । अतः **(पन्ने)** प्रकृष्टज्ञानवालो ने **(तं)** उन्हें **(मुणीण)** सब मुनियो के **(मज्झे)** मध्य में **(उदाहु)** उत्कृष्ट कहा है ॥

**भावार्थ**--हरिवास क्षेत्र के पर्वत का नाम निषध पर्वत है । वह लम्बाई में सबसे बड़ा है तथा रुचक नाम का पर्वत गोलाई में अद्वितीय है । इस के समान दूसरा नही है । उसी प्रकार भगवान् महावीर भी ज्ञान में अद्वितीय थे । उन के जैसा पूर्णज्ञानी उन समय कोई दूसरा नहीं था । अतएव बुद्धिमानो ने उन्हे उत्कृष्ट कहा है ॥१५॥

**गाथा**--अणुत्तरं धम्ममुईरइत्ता,

अणुत्तरं झाणवरं झियाइ ।

सुसुक्कसुक्कं अपगंडसुक्कं,

संखिंदुएगंतऽवदातसुक्कं ॥१६॥

**छाया**--अनुत्तरं धर्ममुदीरयित्वा,

अनुत्तरं ध्यानवरं ध्यायति ।

सुशुक्लशुक्लमपगण्डशुक्लं,
शंखेन्द्वेकान्तावदातशुक्लम् ॥१६॥

**अन्वयार्थ**–(**अणुत्तरं**) सब से उत्तम (**धम्मं**) धर्म को (**ईरइत्ता**) कहकर भगवान् (**अणुत्तरं**) प्रधान (**झाणवरं**) व्यु क्रियानिवृत्ति नाम के ध्यान को (**झियाइ**) ध्याते है। अर्थात् (**सुसुक सुक्कं**) उत्तम श्वेत वस्तु की तरह वह शुक्ल ध्यान, जोकि (**अप डसुक्कं**) अर्जुन सोने की तरह अथवा जल के फेन की तरह, या (**संखि दुएगंतऽवदातसुक्कं**) शंख और चन्द्रमा की तरह शुभ्र है, उस भगवान् ने ध्यान किया ॥

**भावार्थ**--भगवान् श्रीमहावीर ने ऐसे धर्म का उपदेश दिया, जो समस्त धर्मों में प्रधान है, तथा शुक्लध्यान को धारण किया। वह शुक्ल अर्जुन सोने की तरह, जल के फेन की तरह, शंख की तरह तथा चन की तरह स्वच्छ है। भगवान् सूक्ष्मकाययोग का निरोध करते हुए ध्यान के तीसरे भेद सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति नामक ध्यान को ध्याते है, जब योग का निरोध कर चुकते है, तब व्युपरतक्रियानिवृत्ति नाम के थे शुक्ल ध्यान को धारण करते है ॥१६॥

**गाथा**--**अणुत्तरग्गं परमं महेसी,**
**असेसकम्मं स विसोहइत्ता।**
**सिद्धिं गते साइमणंत पत्ते,**
**नाणेण सीलेण य दंसणेण ॥१७॥**

**छाया**–अनुत्तराग्र्यां परमां महर्षिः,
अशेषकर्माणि स विशोध्य।

*सिद्धिं गतः साद्यनन्तां प्राप्तः,*
*ज्ञानेन शीलेन च दर्शनेन॥ १७ ॥*

**अन्वयार्थ**--( **स** ) वह ( **महेसी** ) महर्षि भगवान् ( **असेसकम्मं** ) सब कर्मों को ( **विसोहइत्ता** ) पूरी तरह नष्ट करके ( **अणुत्तरग्गं** ) सर्व प्रधान, तथा लोकाग्र में ( **गते** )स्थित हुए ( **साइमणंत** ) और सादि अनन्त, तथा (**परमं** ) उत्कृष्ट (**सिद्धिं**) सिद्धि को ( **नाणेण** ) ज्ञान ( **सीलेण** ) शील( **य** ) और (**दंसणेण** )दर्शन के द्वारा ( **पत्ते** )प्राप्त हुए॥

**भावार्थ**--भगवान् ने क्षायिक ज्ञान, क्षायिकदर्शन, और क्षायिकचारित्र के द्वारा सर्वोत्तम लोकाग्र में पहुंचानेवाली मुक्ति को सब कर्मों का नाश कर के प्राप्त किया था। वह मुक्ति सादि और अनन्त है। कई लोग जीव मोक्ष से वापिस आजाता है ऐसा मानते हैं, किन्तु वह युक्तियुक्त नहीं है। क्यो कि संसार में घुमाने वाले राग, द्वेष, क्रोध मान, माया आदि विकार है। जब तक ये विकार मौजूद रहते हैं, तब तक मुक्ति नही मिलती। अतएव मुक्त जीव के विकार नही होते। और जिस के ये विकार नहीं है, वह संसार मे कैसे घूम सकता है? अर्थात् मुक्तात्मा रागादि विकारों से रहित होने के कारण संसार मे वापिस नहीं आसकते। यदि रागादि का सद्भाव माना जाय तो मुक्ति ही नहीं हो सकती। यदि बाद में पैदा होते हैं, ऐसा कहा जाय तो वह भी ठीक नहीं है। क्यों कि विकारो को विकार ही पैदा करते हैं। जब मुक्तात्मा निर्विकार है, तो विकार पैदा ही नही हो सकते ॥१७॥

**गाथा--रुक्खेसु णाए जह सामली वा,**
**जस्सि रतिं वेदयती सुवन्ना।**

**वणेसु वा नंदणमाहु सेट्ठं,**
**नाणेण सीलेण य भूइपन्ने ॥ १८ ॥**

**छाया--** *वृक्षेषु ज्ञातो यथा शाल्मली वा,*
*यस्मिन् रतिं वेदयन्ति सुपर्णाः ।*
*वनेषु वा नन्दनमाहुः श्रेष्ठ,*
*ज्ञानेन शीलेन च भूतिप्रज्ञः ॥ १८ ॥*

**अन्वयार्थ--( जह )** जैसे **( रुक्खेसु )** वृक्षों में **(सामली)** शाल्मली वृक्ष **( वा )** तथा **( वणेसु )** वनों में **( नंदणं )** नन्द‍न वन **( सेट्ठं )** श्रेष्ठ **( णाए )**समझा जाता है **( जंसि )** जिसमें नि‍ **( सुवन्ना )** सुपर्णकुमार नामक भवनवासी देव **( रतिं )** रम‍ क्रीडा का **( वेदयंती )** अनुभव करते है उसी प्रकार भगवा‍न **( नाणेण )** ज्ञान से **( य )** और **( सीलेण )**चारित्र से श्रेष्ठ तथ‍ा **( भूइपन्ने )** प्रभूत ज्ञानशाली **( आहु )** कहे जाते है ॥

**भावार्थ--**जैसे सब वृक्षों में शाल्मली( सेमल ) का वृक्ष प्रधान ए‍वं श्रेष्ठ है । वह शाल्मली वृक्ष पृथ्वीकाय का है तथा नित्य है , तथा संसा‍र के समस्त वनो मे नन्दन वन जैसे उत्तम है , क्योकि इन दोनो जगह व‍ह रहने वाले , तथा बाहर से आने वाले सुपर्णकुमार जाति के भवनवासी देव आनन्द क्रीड़ा करते तथा नानाप्रकार के विलास करते हैं , उसी प्रका‍र भगवान् महावीर भी सब में उत्तम थे । क्योंकि उस समय भगवान् महा-वीर की बराबरी करने वाला न तो कोई ज्ञानवान् ही था और न चारि‍त्र धारण करने वाला ही था । इस प्रकार सेमल वृक्ष तथा नन्दनवन की उपमा देकर भगवान् की स्तुति की गई है ॥१८ ॥

**गाथा--थणियं व सद्दाण अणुत्तरं उ,**
**चंदो व ताराण महाणुभावे ।**

**गंधेसु वा चंदणमाहु सेट्ठं,**

**एवं मुणीणं अपडिन्नमाहु ॥१९॥**

**छाया**—स्तनितं वा शब्दानामनुत्तरं तु,

चन्द्रो वा ताराणां महानुभावः ।

गन्धेषु वा चन्दनमाहुः श्रेष्ठ-

मेवं मुनीनामप्रतिज्ञमाहुः ॥१९॥

**अन्वयार्थ**—(**व**) जैसे (**थणियं**) मेघ की गर्जना (**सद्दाण**) सब शब्दो में (**अणुत्तरं उ**) प्रधान है और (**व**) जैसे (**चंदो**) चन्द्रमा (**ताराण**) सब तारों में (**महाणुभावे**) मनोहर है (**वा**) अथवा (**गंधेसु**) सब सुगंधि-द्रव्यो में (**चंदणं**) चन्दन को (**सेट्ठं**) श्रेष्ठ (**आहु**) कहते हैं (**एवं**) इसी प्रकार भगवान् को भी (**मुणीणं**) सब मुनियो की अपेक्षा (**अपडिन्नं**) इस लोक और परलोक की प्रतिज्ञा-कामना से विरक्त (**आहु**) कहते है ॥

**भावार्थ**—जैसे सब शब्दों में मेघ की गर्जना का शब्द बड़ा प्रबल होता है । सब शब्द उससे नीचे दर्जे के ही है, तथा सब नक्षत्र मण्डल में चन्द्रमा सब से सुन्दर है, अतएव प्रधान है, और सब सुगंध-वाले पदार्थों मे मलयज चन्दन उत्तम है, उसी प्रकार समस्त मुनियों मे भगवान् महावीर उस समय सब से प्रधान थे, क्योंकि उन्हें इस लोक और परलोक सम्बन्धी किसी भी विषय की कामना न थी ॥१९॥

**गाथा—जहा सयंभू उदहीण सेट्ठे,**

**नागेसु वा धरणिंदमाहु सेट्ठं ।**

**खोओदए वा रसवेजयंते,**

**तवोवहाणे मुणि वेजयंते ॥२०॥**

**छाया**—यथा स्वयम्भूरुदधीनां श्रेष्ठो,
नागेषु वा धरणेन्द्रमाहुः श्रेष्ठं ।
क्षोदोदकं वा रसवैजयन्त -
स्तपउपधानेन मुनिर्वैजयन्तः ॥२०॥

**अन्वयार्थ**—**(जहा)** जैसे **(सयंभू)** स्वयम्भूरमण समुद्र **(उदहीण)** सब समुद्रों में **(सेट्ठे)** श्रेष्ठ है **(वा)** तथा **(धरणिंदं)** धरणेन्द्र **(नागेसु)** नागकुमार जाति के भवनवासी देवों में **(सेट्ठं)** श्रेष्ठ है **(वा)** और **(खो-ओदए)** इक्षुरस **(रसवेजयंते)** सब रसों में प्रधान है, उसीप्रकार **(तवोवहाणे)** विशिष्ट तप के द्वारा **(मुणि)** भगवान् को **(वेजयंते)** प्रधान **(आहु)** कहते हैं ॥

**भावार्थ**—समस्त समुद्रों में स्वयंभूरमण समुद्र प्रधान है। क्योंकि यहां अनेक प्रकार के देव आकर क्रीड़ा करते हैं, तथा अपने चित्त को प्रसन्न करते हैं। उसी प्रकार सब ऋषि मुनियों में भगवान् प्रधान थे, क्योंकि वे भी अज्ञात विषयों का ज्ञान कराकर लोगों का चित्त प्रसन्न कर देते थे। तथा नागकुमार-भवनवासियो में धरणेन्द्र जिस तरह प्रधान है, अथवा समस्त रसों मे गन्ने का रस जैसे प्रधान है, उसी तरह भगवान् भी सब लोगो मे प्रधान थे ॥२०॥

**गाथा**—**हत्थीसु एरावणमाहु णायं,**
**सीहो मिगाणं सलिलाण गंगा ।**
**पक्खीसु वा गरुले वेणुदेवे**
**निव्वाणवादीणिह णायपुत्ते ॥२१॥**

**छाया**—हस्तिष्वैरावणमाहुर्ज्ञात,
सिंहो मृगाणां सलिलानां गङ्गा ।

पक्षिषु वा गरुत्मान् वेणुदेवो.

निर्वाणवादिनामिह ज्ञातपुत्रः ॥२१॥

**अन्वयार्थ**--जैसे( **हत्थीसु** )सब हाथियों में( **एरावणं** )ऐरावत हाथी( **णाए** )प्रधान है,( **मिगाणं** )पशुओ में( **सीहो** )सिंह जैसे प्रधान है( **सलिलाण** )जलों में( **गंगा** )महागंगा का जल प्रधान है ( **वा** )और ( **पक्खीसु** )पक्षियो में( **वेणुदेवे** )वेणुदेव अर्थात्( **गरुले** )गरुड़ पक्षी प्रधान है, उसी प्रकार( **इह** )समस्त संसार में( **निव्वाणवादीणं** )मोक्ष माननेवालो के मध्य ( **णायपुत्ते** )भागवान् महावीर को प्रधान ( **आहु** ) कहते है ॥

**भावार्थ**--सब हाथियो में ऐरावत हाथी प्रधान है वह अपना चाहे जैसा रूप बना सकता है। ऐरावत हाथी का वर्णन साहित्य में सफेद किया जाता है। सफेद हाथी जहा होता है वहा की श्री-वृद्धि होती है। जब से भगवान् गर्भ में आये थे, तब ही से महाराज सिद्धार्थ की श्री-वृद्धि हुई थी। इसी से भगवान् का नाम भी वर्द्धमान पड़ गया था। इसीलिए कहा गया है कि सब हाथियो मे ऐरावत हाथी की नाई, तथा पशुओ मे सिंह के समान, जलो में महागंगा के जल की तरह और पक्षियों मे गरुड़ पक्षी की तरह भगवान् समस्त मोक्ष वादियो में प्रधान थे; क्योकि भगवान् ने ही मोक्ष का यथार्थ स्वरूप और मार्ग बताया है ॥२१॥

**गाथा**--**जोहेसु णाए जह वीससेणे,**

**पुप्फेसु वा जह अरविंदमाहु ।**

**खत्तीण सेट्ठे जह दंतवक्के,**

**इसीण सेट्ठे तह वद्धमाणे ॥२२॥**

**छाया**--योधेषु ज्ञातो यथा विश्वसेनः.

पुष्पेषु च यथाऽरविंदमाहुः ।

*क्षत्रियाणां श्रेष्ठो यथा दान्तवाक्यः,*
*ऋषीणां श्रेष्ठस्तथा वर्द्धमानः ॥२२॥*

**अन्वयार्थ**--(**जह**) जैसे (**जोहेसु**) योद्धाओं में (**वीससेणे**) चक्रवर्ती (**णाए**) प्रधान है (**वा**) और (**पुप्फेसु**) फूलों में (**अरविंद**) कमल सुगन्धिवाला है तथा (**जह**) जैसे (**खत्तीण**) क्षत्रियों में (**दंतवक्के**) चक्रवर्ती (**सेट्ठे**) प्रधान है (**तह**) उसी प्रकार (**इसीण**) ऋषियों में (**वद्धमाणे**) भगवान् वर्द्धमान स्वामी को (**सेट्ठे**) प्रधान (**आहु**) कहते है ॥

**भावार्थ**--चक्रवर्त्ती के चौरासी लाख हाथी, चौरासी लाख घोड़े और छियानवे करोड़ पैदल सेना होती है, और वह खुद भी वीस लाख अष्टापदो के बल बराबर बल वाला होता है, अतएव चक्रवर्त्ती से, अथवा वासुदेव से बढ़िया कोई दूसरा योद्धा नहीं हो सकता। तथा सब सुगंधि वाले पुष्पो में कमल प्रधान होता है और समस्त क्षत्रियो में जैसे चक्रवर्त्ती प्रधान है, उसी तरह भगवान् महावीर उस समय के समस्त ऋषिमुनियों में श्रेष्ठ थे ॥२२॥

**गाथा**--**दाणाण सेट्ठं अभयप्पदाणं,**
**सच्चेसु वा अणवज्जं वयंति ।**
**तवेसु वा उत्तम बंभचेरं,**
**लोगुत्तमे समणे नायपुत्ते ॥२३॥**

**छाया**--*दानानां श्रेष्ठं अभयप्रदानं,*
*सत्येषु वाऽनवद्य वदन्ति ।*
*तपस्सु वोत्तम ब्रह्मचर्यं,*
*लोकोत्तमः श्रमणो ज्ञातपुत्रः ॥२३॥*

क्षत्रियाणां श्रेष्ठो

ऋषीणां श्रेष्ठस्त

**अन्वयार्थ**--(**जह**) जैसे (**जोहे**
चक्रवर्ती (**णाए**) प्रधान है (**वा**) और (
कमल सुगन्धिवाला है तथा (**जह**) जैसे
**चक्के**) चक्रवर्त्ती (**सेट्ठे**) प्रधान है (**तह**,
षियों में (**वद्धमाणे**) भगवान् वर्द्धमान स्वा
कहते हैं ॥

**भावार्थ**--चक्रवर्ती के चौरासी लाख
और छियानवे करोड़ पैदल सेना होती है, अ
अष्टापदों के बल बराबर बल वाला होता है, अतएव
देव से बढ़िया कोई दूसरा योद्धा नहीं हो सकता
पुष्पों में कमल प्रधान होता है और समस्त
प्रधान है, उसी तरह भगवान् महावीर उस सम
में श्रेष्ठ थे ॥२२॥

**गाथा**--**दाणाण सेट्ठं अभयप्पदाणं,**
**सच्चेसु वा अणवज्जं वयंति**
**तवेसु वा उत्तम बंभचेरं,**
**लोगुत्तमे समणे नायपुत्ते**

**छाया**--दानानां श्रेष्ठ अभयप्रदानं,
सत्येषु वाऽनवद्यं वदन्ति ।
तपस्सु वोत्तमं ब्रह्मचर्यं,
लोकोत्तमः श्रमणो ज्ञातपुत्रः ॥२३॥

ादि को सहने वाले तथा (धुणति) अष्ट कर्मों को दूर करते है, (विग-
ागेही) अभिलाषा से रहित तथा जो (सणिणहिं) द्रव्य आदि का सं
ाय (न) नहीं (कुव्वति) करते, (आसुपन्ने) और जिनका ज्ञान सदा
ापयोग वाला है (समुद्दं) समुद्र की (व) भांति (महाभवोघं) पर्यायों
ा समूहरूप संसार को (तरिउं) तैरकर (अभयंकरे) अपने और दू-
सरों द्वारा जीवों की रक्षा करने वाले और (अणंतचक्खू) अनन्त ज्ञा-
नवान् थे ॥

**भावार्थ**--संसार के प्राणी पृथ्वी पर सब प्रकार के कार्य कर-
ते है, किन्तु पृथ्वी किसी पर क्रोध नहीं करती, वह सब कुछ सहन क-
रती है। इसी तरह भगवान् महावीर भी परीषह और उपसर्ग आदि सब
सहन करते थे, न किसी पर अप्रसन्न होते और न प्रसन्न। पृथ्वी जिस त-
रह सबका आधार है, भगवान् भी रक्षक होने से जीवों के आधार रूप
थे। प्रभु महावीर आठ कर्मों से रहित. बाह्य वस्तुओं की ममता से रहित थे,
तथा उन्हें किसी वस्तु के जानने के लिए छद्मस्थ की तरह सोचने विचारने
की आवश्यकता न थी क्यों कि भगवान हर एक समय उपयोगात्मक ज्ञान
से युक्त थे, तथा अनेक दुःखो से भरे हुए संसाररूपी समुद्र को तिरकर
मुक्त होने वाले, स्वयं जीवों की रक्षा करनेवाले और उपदेश देकर दूसरों से रक्षा
कराने वाले, तथा अनन्त पदार्थों को जानने मे अनन्त ज्ञानवान् थे ॥२५॥

**गाथा**--कोहं च माणं च तहेव मायं,
लोभं चउत्थं अज्झत्थदोसा।
एआणि वंता अरहा महेसी,
ण कुव्वई पाव ण कारवेइ ॥२६॥

**छाया**--क्रोधञ्च मानञ्च तथैव मायां,
*लोभं चतुर्थमध्यात्मदोषान्।*

**ण**) सब सभाओं में (**सुहम्मा**) सौधर्म इन्द्र की (**सभा**) सभा(**सेट्ठा**) श्रेष्ठ है, (**सव्वधम्मा**) संसार के सब धर्म (**निव्वाणसेट्ठा**) मोक्षप्रधान हैं किन्तु (**णायपुत्ता**) भगवान् महावीर से (**परम्र्**) उत्तम (**णाणी**) ज्ञानी (**न**) कोई भी नहीं (**अत्थि**) है ॥

**भावार्थ**--उत्कृष्ट स्थिति में सर्वार्थसिद्धि के देव प्रधान हैं, क्योंकि सुखपूर्वक रहते हुए इतनी स्थिति पांचवे अनुत्तर विमान के देवों के सिवाय और किसी की नहीं है, उनके बराबर सुख भी किसी दूसरे को नहीं है, तथा जिस तरह सौधर्म इन्द्र की सभा अन्य सभाओं मे उत्तम है, और सब आस्तिक (परलोक, स्वर्ग, नरक, आत्मा आदि पदार्थों को मानने वाले) धर्मों का फल एक मुक्ति ही है, क्योंकि मिथ्यात्व मार्ग की पुष्टि करने वाले भी अपने को मोक्ष को प्रधान मानने वाले कहते हैं, उसी तरह भगवान् भी समस्त ज्ञानियो में उत्कृष्टज्ञानी थे, उस समय उनकी बराबरी करने वाला कोई दूसरा न था ॥२४॥

**गाथा**--**पुढोवमे धुणइ विगयगेही,**
**न सण्णिहिं कुव्वति आसुपन्ने ।**
**तरिउं समुद्दं व महाभवोघं,**
**अभयंकरे वीर अणंतचक्खू ॥२५॥**

**छाया**--*पृथिव्युपमो धुनाति विगतगृद्धि-*
*र्न सन्निधिं करोति आशुप्रज्ञः ।*
*तरित्वा समुद्रमिव महाभवोघ-*
*मभयङ्करो वीरोऽनन्तचक्षुः ॥२५॥*

**अन्वयार्थ**--(**वीर**) भगवान् महावीर (**पुढोवमे**) पृथ्वी की तरह सब के आधार भूत अथवा पृथ्वी की तरह परीषह और उपसर्ग

आदि को सहने वाले तथा **(धुणति)** अष्ट कर्मों को दूर करते हैं, **(विगयगेद्धी)** अभिलाषा से रहित तथा जो **(सण्णिहिं)** द्रव्य आदि का संचय **(न)** नहीं **(कुव्वति)** करते, **(आसुपन्ने)** और जिनका ज्ञान सदा उपयोग वाला है **(समुद्दं)** समुद्र की **(व)** भांति **(महाभवोघं)** पर्यायों के समूहरूप संसार को **(तरिउं)** तैरकर **(अभयंकरे)** अपने और दूसरों द्वारा जीवों की रक्षा करने वाले और **(अणंतचक्खू)** अनन्त ज्ञानवान् थे ॥

**भावार्थ**--संसार के प्राणी पृथ्वी पर सब प्रकार के कार्य करते है, किन्तु पृथ्वी किसी पर क्रोध नहीं करती, वह सब कुछ सहन करती है। इसी तरह भगवान् महावीर भी परीषह और उपसर्ग आदि सब सहन करते थे, न किसी पर अप्रसन्न होते और न प्रसन्न। पृथ्वी जिस तरह सबका आधार है, भगवान् भी रक्षक होने से जीवों के आधार रूप थे। प्रभु महावीर आठ कर्मों से रहित. बाह्य वस्तुओं की ममता से रहित थे, तथा उन्हें किसी वस्तु के जानने के लिए छद्मस्थ की तरह सोचने विचारने की आवश्यकता न थी क्यों कि भगवान हर एक समय उपयोगात्मक ज्ञान से युक्त थे, तथा अनेक दुःखों से भरे हुए संसाररूपी समुद्र को तिरकर मुक्त होने वाले, स्वयं जीवों की रक्षा करनेवाले और उपदेश देकर दूसरों से रक्षा कराने वाले, तथा अनन्त पदार्थों को जानने से अनन्त ज्ञानवान् थे ॥२५॥

**गाथा**--कोहं च माणं च तहेव मायं,
लोभं चउत्थं अज्झत्थदोसा।
एआणि वंता अरहा महेसी,
ण कुव्वई पाव ण कारवेइ ॥२६॥

**छाया**--क्रोधञ्च मानञ्च तथैव मायां,
लोभं चतुर्थमध्यात्मदोषान्।

एतान् वान्त्वाऽर्हन्महर्षि
र्न करोति पापं न कारयति ॥२६॥

**अन्वयार्थ**—भगवान् महावीर स्वामी **(कोहं)** क्रोध को **(च)** और **(माणं)** मान को **(च)** और **(मायं)** माया को **(तहेव)** इसी प्रकार **(चउत्थं)** चौथे **(लोभं)** लोभ को अर्थात् **(एआणि)** इन **(अज्झत्थदोसा)** आध्यात्मिक-आत्मा सम्बन्धी दोषों को **(वंता)** त्यागकर **(अरहा)** अर्हत तथा **(महेसी)** महर्षि हुए, तथा **(पाव)** पाप **(ण)** न **(कुव्वई)** स्वयं करते **(ण)** और न **(कारवेइ)** दूसरों से कराते हैं ॥

**भावार्थ**--कारण के नाश होने पर कार्य का भी नाश हो जाता है संसार के कारण क्रोध, मान, माया और लोभ हैं, अतः इनके नाश होते ही संसार (कर्म सहित अवस्था) का भी नाश हो जाता है, इसलिए भगवान् क्रोध आदि को नष्ट करके अर्हन्तदशा एवं महर्षिपद को प्राप्त हुए, क्योंकि वास्तव में क्रोधादि को दूर किये विना कोई महर्षि नहीं हो सकता। भगवान् न स्वयं पाप करते हैं न दूसरों से ही पाप कराते हैं ॥२६॥

**गाथा**—किरियाकिरियं वेणइयाणवायं,
अण्णाणियाणं पडियच्च ठाणं।
से सव्ववायं इति वेयइत्ता,
उवट्ठिए संजमदीहरायं ॥२७॥

**छाया**—क्रियाक्रियं वैनयिकानुवादं,
अज्ञानिकानां प्रतीत्य स्थानम्।
स सर्ववादमिति वेदयित्वा,
उपस्थितः संयमदीर्घरात्रम् ॥२७॥

**अन्वयार्थ—(से)** वह भगवान् महावीर **(किरियाकिरियं)** क्रियावाद और अक्रियावाद के **(वेणइयाणवायं)** वैनयिकवाद के **(अण्णाणियाणं)** तथा अज्ञानवाद के **(ठाणं)** पक्ष को **(पडियच्च)** जानकर तथा **(सव्ववायं)** अन्य समस्त वादों के पक्ष को **(इति)** सम्यक् प्रकार **(वेयइत्ता)** समझा कर **(संजमदीहरायं)** यावजीवन संयम में **(उवट्ठिए)** उपस्थित हुए ॥

**भावार्थ—**लोक में अनेक मत प्रचलित हैं। कोई लोग क्रिया से ही मोक्ष मानते हैं, उन के मत में दीक्षा लेने मात्र से मुक्ति हो जाती है। कोई लोग अक्रियावादी हैं उन का मत है कि मुक्ति के लिए सिर्फ ज्ञान की ही आवश्यकता है, चारित्र की आवश्यकता नहीं। गोशालिक मत के मानने वाले विनय से ही मोक्ष मानते हैं, तथा कोई २ अज्ञान से ही मोक्ष मानते हैं, और भी अनेक प्रकार के सिद्धान्त हैं, उन सब को भगवान् अच्छी तरह जानकर तथा दूसरों को यथार्थ समझा कर संयम में तत्पर होगये। अर्थात् जिस प्रकार का उपदेश दिया, उस को ही आचरण में भी लाए ॥२७॥

**गाथा--से वारिया इत्थि सराइभत्तं,**
**उवहाणवं दुक्खखयट्टयाए।**
**लोगं विदित्ता आरं परं च,**
**सव्वं पभू वारिय सव्ववारं ॥२८॥**

**छाया--***स वारयित्वा स्त्रियं सरात्रिभक्तं,*
*उपधानवान् दुःखक्षयार्थम्।*
*लोकं विदित्वाऽऽरं परं च*
*सर्वं प्रभुर्वारित सर्ववारम् ॥२८॥*

**अन्वयार्थ—(से)** उन **(उवहाणवं)** तपस्वी **(पभू)** भगवान् महावीर ने **(दुक्खखयट्टयाए)** आठ प्रकार के कर्मरूपी दुःखों को

नाश करने के लिये (**सराइभत्तं**) रात्रिभोजन के साथ ही साथ (**इ-त्थी**) स्त्री संभोग-मैथुन आदि पापों को (**वारिया**) त्याग कर (**सव्वं**) तथा समस्त (**आरं**) इस (**लोगं**) लोक को (**च**) और (**परं**) परलोक को (**विदित्ता**) जानकर (**सव्ववारं**) बहुतायत से (**वारिया**) निवारण किया॥

**भावार्थ**—जो वक्ता जिस प्रवृत्ति का उपदेश देवे उसे उसी प्रकार वर्ताव करना चाहिये। तब ही उपदेश का प्रभाव होता है। भगवान् महावीर ने मोक्ष प्राप्त करने का जो उपदेश किया, वे स्वयं भी उसी मार्ग में प्रवृत्त हुए। इसी लिए कहा गया है कि भगवान ने आठ कर्म रूपी दुःखों को नाश करने के लिये स्त्रीसम्भोग का तथा रात्रि भोजन, प्राणातिपात, मृषावाद आदि समस्त पापों का त्याग किया था। तथा घोर तपस्या करके इस लोक और परलोक को अथवा मनुष्यलोक तथा नरकादि लोक को जानकर सब का त्याग किया था ॥२८॥

**गाथा**--**सोच्चा य धम्मं अरहंतभासियं,**
**समाहितं अट्ठपदोवसुद्धं ।**
**तं सद्दहाणा य जणा अणाऊ,**
**इंदा व देवाहिव आगमिस्संति ॥२९॥**

**छाया**—*श्रुत्वा च धर्ममर्हद्भाषितं,*
*समाहितमर्थपदोपशुद्धम् ।*
*तं श्रद्दधानाश्च जना अनायुष-*
*इन्द्रा वा देवाधिपा आगमिष्यन्ति ॥२९॥*

**अन्वयार्थ**—(**समाहितं**) सम्यक्प्रकार से कहे हुए (**य**) और (**अट्ठपदोवसुद्धं**) अर्थ और पदों से निर्दोष (**अरहंतभासियं**) अर्हन्त भगवान् द्वारा कहे हुए (**तं**) उस (**धम्मं**) धर्म को (**सोच्चा**) सुनकर (**सद्दहाणा**) श्रद्धा करने वाले (**जणा**) मनुष्य (**देवाहिव**) देवों

स्वामी (**इंदा**) इन्द्र (**व**) तथा (**अणाऊ**) आयुरहित सिद्ध (**आ-**
**मिस्संति**) होवेंगे ॥

**भावार्थ**—श्री सुधर्मा स्वामी जम्बूस्वामी से उपसंहार करते हुए क-
हते है कि जो अर्हन्त भगवान् के द्वारा कहे हुए धर्म का श्रद्धान करते हैं
वे आयु कर्म रहित होते अर्थात् मुक्ति प्राप्त करते हैं, अथवा इन्द्रादि
होते है और होते रहेंगे ॥२६॥



# महावीरस्तुति का पाठान्तर।

| गाथासंख्या | मूलपाठ | पाठान्तर |
|---|---|---|
| ६ | अणुत्तरं | अणुत्तरे |
| २६ | अज्झत्थदोसा | अज्झत्थदोसं |
| ४ | अहेयं | अहेया |
| २३ | उत्तम | उत्तिम |
| १९ | एवं | सेट्ठे |
| ७ | कासव | कासवे |
| ३ | कुसलेमहेसी | कुसलासुपन्ने |
| ३ | खेयन्ने | खेयन्नए |
| ३ | जसंसिणो | जसस्सिणो |
| ८ | जुईमं | उज्जुईमं |
| १० | णवणवते | णवणवति |
| ६ | तमंपगासे | तमंपगासं |
| २३ | दाणाणसेट्ठं | महादाणसेट्ठं |
| ३ | धिइंचपेहि | धितितहेच |
| १५ | निसहाऽऽययाणं | निसहोययाणं |
| १४ | पवुच्चई | पवुच्चती |
| १० | पंडगवेजयंते | पंडगवेजयन्ते |
| १ | पुच्छिंसु | पुच्छिस्सु |
| ८ | भिक्खू | मुक्के |
| १४ | महतो | महउ |
| १९ | महाणुभावे | महाणुभागे |
| ८ | या | ्वा |
| १६ | व | च |
| २० | य | च |
| ९ | विरायए | विरायई |
| २५ | वीरधणांतचक्खू | वीरेणांतचक्खू |
| २७ | सव्ववाय | सव्वायं |
|  | सुगालणवा सि | सुगालणवा धि |

| | | |
|---|---|---|
| १९ | सेट्ठं | सेट्ठे |
| २९ | सोच्चाय | सोच्चेव |

**नोट**—क ग च ज त द प य व इन अक्षरों का लोप भी होता है तथा उक्त वर्णों के स्थान में य भी होता है , जैसे ततो-तओ, उदीरइत्ता-उईरइत्ता, दुहिया-दुहिआ जितं-जियं इत्यादि ।
त के स्थान में द भी होता है, जैसे ततो-तदो आदि ।
न के स्थान में ण भी होता है , जैसे किन्नु-किणु आदि ।
अनुस्वार के स्थान में अनुस्वार से अगले वर्ण का पांचवाँ अक्षर भी होता है । खंतिं-खन्ति, इंदत्तं-इन्दत्तं ।
संयुक्त वर्ण का पूर्व स्वर ह्रस्व भी होता है, जैसे भोच्चा-भुच्चा आदि ।

**नोट**—कितने ही स्थलों पर अनेक पद व्याकरण-दृष्टि से अशुद्ध होने पर भी छन्दोभंग के भय से प्राचीन प्रतियों के अनुसार वैसे ही मूल-पाठ रख दिये हैं । जैसे—

| गाथा | मूलपाठ | शुद्धपाठ |
|---|---|---|
| १ | अंगारिणो या | अगारिणोय |
| ११ | वेदयतीमहिदा | वेदयन्तिमहिंदा |
| १२ | गिरीवरे | गिरिवरे |
| २१ | हत्थीसु | हत्थिसु |
| ,, | पक्खीसु | पक्खिसु |
| २८ | इत्थी | इत्थि |

## सेठिया जैनग्रन्थमाला की पुस्तकें:—

तैयार हैं

सामायिक सूत्र-मूलपाठ तथा विधि रु० )॥
प्रतिक्रमण-मूलपाठ और विधि रु० -)
प्रकरण (थोकड़ा) संग्रह-भाग दूसरा पत्राकार
पृष्ठ २५८ पक्की ज़िल्द रु० १)
सामायिक सूत्र--शब्दार्थ, भावार्थ, सहित रु० =)
माङ्गलिक स्तवन संग्रह भाग १ रु० =)॥
माङ्गलिकस्तवन संग्रह भाग २ रु० -॥)
प्रतिक्रमणसूत्र-शब्दार्थ, भावार्थ, विधिसहित रु० ≡)
तैंतीस बोल का थोकड़ा रु० -)
जैन बालोपदेश रु० =)
प्रस्तार रत्नावली ( इसमें गांगेय अनगार के भांगे, श्रावक व्रत के भांगे और आनुपूर्वी के भांगे हैं ) पत्राकार पृष्ठ २८० पक्की ज़िल्द रु० १।=)
कर्तव्य कौमुदी द्वितीय-भाग हिन्दी सानुवाद रु० ।-)
नंदी सूत्र मूलपाठ संशोधित लेजरपेपर पुठे सहित ।=)
क्रिया कर्म वैराग्य रु० -)॥
श्रावक के बारह व्रत रु० =)॥
गुणविलास (विविध प्रकारस्तवन) रु०।।।)
नमिपवज्जा-अन्वयार्थ भावार्थ संस्कृत छाया सहित रु० ≡)



श्री सेठिया जैन ग्रन्थमाला पुष्प नं० ११३





# आत्महित बोध भावना

## की

# दोहावली

प्रकाशक

## भैरोदान जेठमल सेठिया

बीकानेर

वीर संवत् २४७५
विक्रम संवत् २००५
वसन्त पञ्चमी

मूल्य ।) चार आना
(ज्ञान प्रचार मे लगेगा)
डाक खर्च अलग ।

प्रथमावृत्ति
५००

## सेठिया जैनग्रन्थमाला की पुस्

तैयार हैं

सामायिक सूत्र-मूलपाठ तथा विधि

प्रतिक्रमण-मूलपाठ और विधि

प्रकरण (थोकड़ा) संग्रह-भाग दूसरा

पृष्ठ २५८ पक्कीजिल्द

सामायिक सूत्र--शब्दार्थ, भावार्थ,

माङ्गलिक स्तवन संग्रह भाग १

माङ्गलिकस्तवन संग्रह भाग २

प्रतिक्रमणसूत्र-शब्दार्थ, भावार्थ,

तेंतीस बोल का थोकड़ा

जैन बालोपदेश

# बारह भावना ( दोहे )

## (१) अनित्य भावना।

(१) काया कञ्चन कामिनी, विषय भोग सब जोय।
क्षणभङ्गुर[१] संसार में, रहि न सके थिर कोय॥
(२) जेती वस्तु जहान[२] में, छिन छिन पलटा खाय।
जो दिखती हैं भोर में, सो संध्या में नाय॥
(३) इस जग में कोई कहीं, वस्तु न ऐसी खास।
जिसमें हरदम के लिए, किया जाय विश्वास॥
(४) लक्ष्मी संध्या की छटा, यौवन जल का फेन।
राजत[३] अक्षिनिमेष[४] तक, जाया भ्रात बहेन॥

## (२) अशरण भावना।

(५) मात पिता सुत भामिनी,[५] अरु जेप्रिय परिवार।
काल-व्याघ्र[६] के गाल से, कोउ न राखनहार॥
(६) धर्म एक ही जगत में, शरणागत प्रतिपाल।
तेहि बिन रक्षा को करे, काल चक्र के जाल॥

## (३) संसार भावना।

(७) लेकर गर्भारम्भ से, देह त्याग पर्यन्त।
जगत जीव सब दुःख से, पीड़ित हैं हा हन्त[७]॥
(८) कहीं कष्ट अतिवृष्टि से, कहिं वर्षा बिनु हाय।
दुःख भरा इस लोक में, शान्ति नहीं कहिं पाय॥

---

१ क्षणभङ्गुर—नाशवान्। २ जहान—संसार। ३ राजत—ठहरता है। ४ अक्षिनिमेष—क्षणमात्र। ५ भामिनी—स्त्री। ६ काल व्याघ्र—मृत्यु रूपी सिंह। ७ हन्त—खेद

# * विषय सूची *


| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | बारह भावना | पृष्ठ १ से ५ | दोहे ४३ |
| २ | चार भावना (मैत्री प्रमोद आदि) | ,, ६ से १३ | ,, ७६ |
| ३ | आत्म-प्रबोध भावना | ,, १४ से ५९ | ,, ५९ |
| ४ | माता पिता के प्रति | ,, १९ | ,, ५ |
| ५ | पत्नी के प्रति | ,, १९ से २० | ,, १० |
| ६ | पुत्र के प्रति | ,, २० से २१ | ,, १२ |
| ७ | शान्ति-मार्ग | ,, २१ से २३ | ,, २६ |
| ८ | कल्याण-मार्ग | ,, २३ से २४ | ,, १२ |
| ९ | आत्म निन्दा | ,, २४ से २५ | ,, १२ |
| १० | आलोचना | ,, २५ से २७ | ,, १२ |
| ११ | क्षमा याचना | ,, २८ से २९ | ,, १४ |
| १२ | कषाय-विजय | ,, २९ | ,, १२ |
| १३ | हितोपदेश | ,, ३० | |
| | | | ३०६ |


पुस्तक मिलने का पताः—

**श्री अगरचन्द भैरोदान सेठिया**
**जैन पारमार्थिक संस्था**
**बीकानेर**
**Bikaner, Bk. S. Rly.**

# बारह भावना ( दोहे )

## (१) अनित्य भावना ।

(१) काया कञ्चन कामिनी, विषय भोग सब जोय ।
क्षणभङ्गुर[१] संसार में, रहि न सके थिर कोय ॥
(२) जेती वस्तु जहान[२] में, छिन छिन पलटा खाय ।
जो दिखती है भोर में, सो संध्या में नाय ॥
(३) इस जग में कोई कहीं, वस्तु न ऐसी खास ।
जिसमें हरदम के लिए, किया जाय विश्वास ॥
(४) लक्ष्मी संध्या की छटा, यौवन जल का फेन ।
राजत[३] अक्षिनिमेष[४] तक, जाया भ्रात बहेन ॥

## (२) अशरण भावना ।

(५) मात पिता सुत भामिनी,[५] अरु जेप्रिय परिवार ।
काल-व्याघ्र[६] के गाल से, कोउ न राखनहार ॥
(६) धर्म एक ही जगत में, शरणागत प्रतिपाल ।
तेहि बिन रक्षा को करे, काल चक्र के जाल ॥

## (३) संसार भावना ।

(७) लेकर गर्भारम्भ से, देह त्याग पर्यन्त ।
जगत जीव सब दुःख से, पीड़ित हैं हा हन्त[७] ॥
(८) कहीं कष्ट अतिवृष्टि से, कहिं वर्षा बिनु हाय ।
दुःख भरा इस लोक में, शान्ति नहीं कहिं पाय ॥

---

१ क्षणभङ्गुर-नाशवान् । २ जहान-संसार । ३ राजत-ठहरता है । ४ अक्षिनिमेष-क्षणमात्र । ५ भामिनी-स्त्री । ६ काल व्याघ्र-मृत्यु रूपी सिंह । ७ हन्त-खेद

(९) रंगमञ्च[१] यह जगत है, कर्म खिलावन हार।
नाना रूप बनाय के, चेतन खेलन हार॥
(१०) कभी जीव माता बना, पिता पुत्र फिर नार।
भाई भगिनी बन गया, यह विचित्र संसार॥
(११) यह संसार असार है, लेश न इसमें सार।
भटका जीव अनादि से, पाया दुःख अपार॥

## [४] एकत्व भावना।

(१२) जीव अकेला जनमता, मरे अकेला होय।
कर्मों का संचय करे, सुख दुख भोगे सोय॥
(१३) सभी कुडुम्बी हर्ष से, धन भोगें मन लाय।
जीव अकेला कर्म का, अपराधी बन जाय॥
(१४) जीव अकेला स्वर्ग सुख, भोगे अति हर्षाय।
नरकादि दुख एकला, भोगत पुनि पछताय॥
(१५) तन त्यागे जग जात जो, रहे न सँग छिन एक।
किया कर्म लेकर चला, पर भव प्राणी एक॥

## (५) अन्यत्व (परपत्त) भावना।

(१६) जीव जुदा काया जुदी, काया जीव न एक।
क्षणभङ्गुर यह काय है, जीव नित्य पुनि एक॥
(१७) काया पुद्गल-पिंड है, चेतन ज्ञान सरूप।
यह शरीर पुनि मूर्त्त है, जीव अमूर्त्त अनूप[२]॥
(१८) जीव अनादी काल से, सहता योग वियोग।
कभी किसी से बिछड़ता, कभी किसी से योग॥

---

१ रंगमञ्च—खेलने की जगह। २ अनूप—उपमा रहित।

(१९) जितनी वस्तु जहान में, वे सब हैं परकीय[१]।
इनसे ममता त्याग कर, ध्यावो आत्मस्वकीय[२] ॥

## (६) अशुचि भावना।

(२०) घृणित वस्तु संयोग से, हुई काय तैयार।
अशुचि वस्तु से है बढ़ी माता गर्भागार[३] ॥
(२१) उत्तम सुन्दर सरस भी, होय भले आहार।
जाकर अन्दर काय के, अशुचि होत तैयार ॥
(२२) नेत्रादिक नव द्वार से, झरता मैल हमेश।
निर्मल यह नहिं बनि सके, करिये यत्न अशेष[४] ॥
(२३) हाड़ मांस का पींजरा, ढँका चामड़ी माय।
भरी असह दुर्गन्ध से, महाघृणित यह काय ॥

## (७) आश्रव भावना।

(२४) मन वच तन के शुभ अशुभ, योगों से जो जोय।
गहे शुभा शुभ कर्म को, आश्रव जानो सोय ॥
(२५) एकेन्द्रिय आधीन हो, मृग खोते निज गात।
पञ्चेन्द्रिय आधीन जो, फिर उनकी क्या बात ॥

## (८) संवर भावना।

(२६) जिस व्रत के स्वीकार से, आश्रव की सब आय।
रुक जाती तत्काल ही, वह संवर कहलाय ॥
(२७) डूब बटोही[५] जांय वे, छिद्र तरी[६] चढ़ जांय।
बन्द करें जब छिद्र को, सुख से वे तरि जांय ॥

---

१ परकीय–पराई। २ आत्म स्वकीय–अपनी। ३ गर्भागार–गर्भ में।
४ अशेष–सम्पूर्ण। ५ बटोही–यात्री। ६ तरी–नाव।

